त्वं ह त्यदप्रतिमानमोजो वज्रेण वज्रिन्धृषितो जघन्थ ।
त्वं शुष्णस्यावातिरो वधत्रैस्त्वं गा इन्द्र शच्येदविन्दः ॥ ११ ॥
तमिन्द्रं वाजयामसि महे वृत्राय हन्तवे । स वृषा वृषभो भुवत् ॥ १२ ॥
इन्द्रः स दामने कृत ओजिष्ठः स मदे हितः । द्युम्नी श्लोकी स सोम्यः ॥ १३ ॥
गिरा वज्रो न संभृतः सबलो अनपच्युतः । ववक्ष ऋष्वो अस्तृतः ॥ १४ ॥ (९१५)

## [ सूक्त १३८ ]

( ऋषिः — १-३ वत्सः । देवता — इन्द्रः । )

महाँ इन्द्रो य ओजसा पर्जन्यो वृष्टिमाँ इव । स्तोमैर्वत्सस्य वावृधे ॥ १ ॥
प्रजामृतस्य पिप्रतः प्र यद्भरन्त वह्नयः । विप्रा ऋतस्य वाहसा ॥ २ ॥
कण्वा इन्द्रं यदक्रत स्तोमैर्यज्ञस्य साधनम् । जामि ब्रुवत आयुधम् ॥ ३ ॥ (९१८)

## [ सूक्त १३९ ]

( ऋषिः — १-५ शशकर्णः । देवता — अश्विनौ । )

आ नूनमश्विना युवं वत्सस्य गन्तमवसे । प्रास्मै यच्छतमवृकं पृथु च्छर्दिर्युयुतं या अरातयः ॥ १ ॥

---

द्यावापृथिवी अन्वविन्दः ) पुष्ट रहे द्यावा पृथिवीको तुमने प्राप्त किया । ( विभुमद्भ्यः भुवनेभ्यः रणं धाः ) व्यापक भुवनोंको आनंद दिया ॥ १० ॥ ( ऋ. ८।९६।१६ )

हे ( वज्रिन् इन्द्र ) वज्रधारी इन्द्र ! ( त्वं ह त्यत् अप्रतिमानं ओजः ) तूने उस अप्रतिम शक्तिको प्रकट किया जिस समय ( धृषितः वज्रेण जघन्थ ) दिलेर होकर वज्रसे शत्रुको मारा । ( त्वं शुष्णस्य वधत्रैः अवातिरः ) तूने शस्त्रोंसे शुष्णको मारा । ( त्वं शच्या इत् गाः अविन्दः ) तूने अपनी शक्तिसे गौओंको प्राप्त किया ॥ ११ ॥ ( ऋ ८।९६।१७ )

( महे वृत्राय हन्तवे ) बडे वृत्रको मारनेके लिये ( तं इन्द्रं वाजयामसि ) उस इन्द्रको हम सामर्थ्यशाली बनाते हैं । ( स वृषा वृषभः भुवत् ) वह बलवान् इन्द्र अधिक बलवान् बने ॥ २ ॥ ( ऋ ८।९३।७ )

( सः इन्द्रः दामने कृतः ) वह इन्द्र देनेके लिये तैयार किया है ( ओजिष्ठः स मदे हितः ) वह शक्तिमान आनंद-में रखा है, ( द्युम्नी श्लोकी स सोम्यः ) वह तेजस्वी, स्तुत्य और सोमके योग्य है ॥ १३ ॥ ( ऋ. ८।९३।८ )

( गिरा वज्रः न संभृतः ) स्तुतिसे वह वज्रके समान तैयार हुआ है, ( सबलः अनपच्युतः ) वह बलवान् और कभी पराजित न होनेवाला है ( ऋष्वः अस्तृतः ववक्ष ) महान् और न हारनेवाला भार उठाता है ॥ १४ ॥ ( ऋ. ८।९३।९ )

( सूक्त १३८ )

( यः इन्द्रः ओजसा महान् ) जो इन्द्र अपनी शक्तिसे महान् है, ( वृष्टिमान् पर्जन्य इव ) वृष्टि करनेवाले मेघके समान वह है ( वत्सस्य स्तोमैः वावृधे ) वत्सके स्तोत्रों-से वह बडा हुआ है ॥ १ ॥ ( ऋ. ८।६।१ )

( ऋतस्य पिप्रतः प्रजां ) ऋतके संतान इन्द्रको ( विप्राः ऋतस्य वाहसा ) विप्र ऋतके स्तोत्रके साथ ( यत् वह्नयः प्र भरन्त ) जब ऋत्विज– अग्निके समान तेजस्वी– हवि देते हैं ॥ २ ॥ ( ऋ. ८।६।२ )

( कण्वाः इन्द्रं ) कण्वोंने इन्द्रको ( स्तोमैः यज्ञस्य साधनं यत् अक्रत ) स्तोत्रोंसे यज्ञका पूर्ण करनेवाला बनाया है ( आयुधं जामि ब्रुवत ) शस्त्रको वे मित्र कहते हैं ॥ ३ ॥ ( ऋ.८।६।३ )

( सूक्त १३९ )

हे ( अश्विना ) अश्विनौ ! ( युवं वत्सस्य अवसे ) तुम दोनों वत्सकी रक्षाके लिये ( नूनं आ गन्तं ) निश्चयसे आओ । ( अस्मै ) इसके लिये ( अवृकं पृथु छर्दिः ) हिंसकोंसे रहित बडा घर ( प्र यच्छतं ) दे दो । ( याः अरातयः युयुतं ) जो शत्रु हों उनको दूर हटाओ ॥ १ ॥ ( ऋ. ८।९।१ )